नहीं है। उनका तेरे साथ यहाँ गहरा मत-भेद है। सर्वज्ञ ! वे अपने को तुझसे कहीं अधिक विवेकी समझते हैं। तेरी भी ग़लती को आज वे गुरुजन ठीक करना चाहते हैं। तेरे मन्दिरों के 'प्रवेश-टिकट' उन देवताओंने ख़ास-ख़ास लोगों को ही दे रखे हैं। कुलीन, धनी और मानी ही तेरे मन्दिरों में जाने के आज अधिकारी हैं। शूद्र, अस्पृश्य, दीन और दलित के लिए वहाँ सख़्त मनाही है। तेरी प्यारी सूरत देखने की चाह उन बेचारों के दिलों में कितनी ही वेचैनी-भरी क्यों न हो, वे तेरे सामने जा न सकेंगे। मर चाहे जायँ तेरे लिए जीवन-भर रोते-रोते वे दलित अछूत, पर धर्म-धुरन्धर पुजारी उनके अशास्त्रीय अनधिकार प्रवेश से देवालयों को अपवित्र न करेंगे। अब प्रश्न यह उठता है, कि मन्दिर का असली मालिक कौन है? ठाकुरजी या पुजारीजी? जगन्नाथजी या द्विजाति-नाथजी? कुछ समझ में नहीं आता। कैसे तेरे मन्दिर में आऊँ? कैसे तेरे सम्मुख व्यर्थ अभिमान का भागी बनूँ? अपने को औरों से उच्चतर मानते हुए मन में अमित अभिमान का उदय तो होगा ही। 'मैं निस्सन्देह महान् और पवित्र हूँ' तभी तो अपने परमपिता की पुनीत सेवा में उपस्थित होने का मुझे जन्म-सिद्ध अधिकार प्राप्त हुआ है। उन अधम अछूतों से तो मैं हज़ार दरजे अच्छा हूँ, जो मन्दिर के अन्दर सिर भी नहीं रख सकते। ऐसी क्षुद्र अभिमानमयी भेद-भावना तो मन में

आयगी ही। तू मेरी इस झूठी ऊँचाई के अभिमान को क्या पसंद करेगा ? एक बच्चा तो तेरी प्यार-भरी गोद में आकर बैठ जाय और दूसरा दूर से ही तरसा करे, पिता को क्या यह विषम व्यवहार अच्छा लगेगा ? तेरी मुझ पर सदा एक-सी कृपा बनी रहे, इसीलिए मैंने द्विजाति-अधिकृत मन्दिरों से असहयोग कर रखा है। जो प्रभु-पूजा का स्थान मेरे दलित भाइयों के लिए नियत है, वही मेरे लिए भी है। जहाँ वे हैं, वहीं मैं हूँ। मैं उनसे बड़ा नहीं, उनसे बढ़कर नहीं। यही मेरे मन्दिरों में न जाने का मुख्य कारण है। मेरी इस मजबूरी और लाचारी पर नाराज़ न होना, अन्तर्यामी! तू ही कृपा कर इसका निर्णय करदे, कि मैंने यह धर्म किया है या अधर्म ?

मुझसे कोई पूछे, तो मैंने तेरे मन्दिरों से असहयोग करके कोई अधर्म नहीं किया। सच बात तो यह है, कि मुझे तेरा दर्शन मन्दिर के बाहर ही मिल जाया करता है। मैंने तो तुझे, अय मेरे हीरे, उन दलित अन्त्यजों के ही पास पड़ा पाया है; अहम्मन्य कुलीन पुजारियों का साथ तो तू कभी का छोड़ चुका है। मेरी तो, प्रभो, कुछ ऐसी ही धारणा है। जहाँ भी कोई तुझे प्रेम से याद करेगा, वहीं तू जाकर हाथ बाँधे खड़ा हो जायगा। तू किसी ख़ास संप्रदाय या ख़ास जाति की ही सम्पत्ति नहीं है। हर कोई तेरा है और तू हर किसी का है। मत-मजहब के बखेड़ों से तू सदा दूर

रहा है। मजहब का कच्चा क़ानून तेरी प्रेम-रस-धारा के निरन्तर प्रवाह को आजतक रोक नहीं सका। दंभियों की दाल तेरे आगे आजतक गल नहीं सकी।

जब उन धर्म के ठेकेदारों की पाखण्ड-लीला मुझसे देखी न गई, तब मजबूरन् मुझे तेरे मन्दिरों की ओर से आँख फेर लेनी पड़ी। जब मैंने देखा, कि तेरे दरबार में भी मुहँदेखा व्यवहार होने लगा है, तब मेरे कष्ट का पार न रहा। तेरा घर भी ख़ास-ख़ास उपासकों के लिए किराये पर उठाया जा सकता है, उनके सुख-सुभीते के लिए तेरा मन्दिर भी 'रिज़र्व्ड' किया जा सकता है, तब मुझे तेरे धर्म-धुरन्धर पुजारियों के प्रति बड़ा क्षोभ हुआ। पर यह जानकर मेरे हृदय की पीड़ा कुछ कम हो गई, कि जबतक बाहर खड़े हुए दर्शनाभिलाषी दीन भक्तों के लिए तेरे मन्दिर के फाटक बन्द रहे, तबतक तू भी मूर्तियों से निकलकर उनके बीच में बाहर ही खड़ा रहा। अब मेरी श्रद्धा उन ऊँचे-ऊँचे हज़ारों धर्म-व्यवस्थापकों पर कैसे ज्यों-की-त्यों बनी रहे? देव-मन्दिर की फाटक-बन्दी करना भी क्या कोई धर्माज्ञा है? अरे, तेरे सामने कौन बड़ा और कौन छोटा! कौन ऊँचा और कौन नीचा! तेरा मन्दिर भाड़े का मकान नहीं है, वह किसी खाला का घर नहीं है। खैर, मैं कोई बड़ा आदमी नहीं हूँ; जनसाधारण के पैरों के पास मेरा एक मामूली स्थान

है। रिज़र्व्ड मन्दिरों के भीतर जनसाधारण का जाना यदि मना है, तो मेरे लिए भी उनके दरवाजें सदा को बन्द हैं। अपने लिए मैं कोई रिआयत नहीं चाहता। बाहर ही से मैं तेरा दर्शन ले लिया करता हूँ। मेरा आज भी कुछ ऐसा विश्वास है, कि तेरे दरबार में तो दीन-दुर्बल का ही आदर होता है। जहाँ दीन और दलित दुतकारे जाते हों, वह तेरा दरबार ही नहीं है। महात्मा ईसा के इस सद्-वचन पर मेरी बड़ी श्रद्धा है, कि "स्वर्ग के राज्य में अभिमानी धनवान् का प्रवेश असंभव है।" झूठे दींदार अपनी ज़बरदस्ती से दौलत के पुतलों को स्वर्ग के राज्य में ठेलठालकर ले जाना चाहते हैं, पर वे वहाँ घुसने न पायँगे, यह निश्चय है। वे ही वहाँ प्रवेश पा सकेंगे, जो आज यहाँ जाने से रोके जा रहे हैं। धर्म के नक्कालों की धाँधली यों कबतक चलेगी? ये मजहबी मक्कार दुनिया की ही आँखों में धूल झोंक सकते हैं, तेरी आँखों में नहीं। झूठे-सच्चे का असली पारखी तो तू है, मेरे जीवन-जौहरी! उन्हीं प्रेमियों को तू अपने दया-दरबार में बुलायगा, या खुद ही उनके पास खिचकर चला आयगा, जिनके कसकीले दिल तुझसे मिलने के लिए, बिन-पानी की मछली की नाईं, तड़प रहे होंगे। वे जैसे मन्दिर के भीतर, तैसे मन्दिर के बाहर। लिये बैठे रहें वे पवित्र पुजारी अपने मन्दिर और अपने ठाकुर। जैसा करेंगे, वैसा भरेंगे। गोविन्द! तेरा एक नाम

'गर्व-गंजन' भी तो है। तब फिर कोई फ़िक्र की बात नहीं।

माफ़ करना, सरकार, मैं तो अपने साधारण अनुभवों से अब इस नतीजे पर पहुँचा हूँ, कि ये मंदिर और ये मसजिदें या गिरजे तेरे मकान नहीं, बल्कि दीन के दूकानदारों की अच्छी सजी-सजाई दूकानें हैं। ये सौदागर ईमान के बेचने में, बस, बेजोड़ हैं। मंदिरों और मूर्तियों की बाहरी सजावट करना ये लोग खूब जानते हैं। कैसा ही कंजूस गाहक हो, कुछ-न-कुछ तो धर्म का सौदा करके ही वह दूकान से जायगा। जिस दिन कोई भारी धनी-मानी गाहक इन दूकानों पर आता है, उस दिनका इनका साज-सिंगार देखते ही बनता है। देव! तेरे प्रति नहीं, बल्कि अपने प्रतिष्ठित ग्राहक के प्रति उस दिन इन धर्म-विक्रेताओं की प्रेम-भक्ति इनके रोम-रोम से फूट निकलती है। इन चतुर व्यवसाइयों के द्वारा किये हुए अपने उस महान् अपमान पर तू अवश्य ही उस समय हँस दिया करता होगा। सचमुच, गाहक पहचानकर ही ये दीन के दूकानदार सौदा देते हैं। किसी-किसी भाग्यवान् के साथ खास रिआयत भी की जाती है। एक प्रसिद्ध देवालय के दरवाजे पर कुछ महापुरुषोंने एक 'साइनबोर्ड' लगा रखा है, जिस पर यह धर्मवाक्य खुदा हुआ है—

"गोरे और अधगोरे साहबों तथा एक प्रान्त-विशेष के नरेशों के सिवा कोई मंदिर के अंदर जूते पहने हुए न जाय।"

मालूम नहीं, यह प्रशस्ति अब भी वहाँ लगी हुई है, या निकाल ली गई है। यह ख़ास कमीशन है। पर है यह कमीशन विमल बूट-धारी तपस्वी साहबों के ही भाग्य में, ऐरे-ग़ैरे गाहकों की मामूली लतड़ियों को धर्म की यह ख़ास नियामत नसीब नहीं।

कुछ समझ में नहीं आता, कि आख़िर यह सब है क्या! ये सब मठ-मंदिर, ये सारे धर्म के अड्डे क्या हमें सदा ऐसी ही घृणित शिक्षा देते रहेंगे? दुनिया में तो पक्षपात चल ही रहा है, पर इसका ज्ञान मुझे नहीं था, कि ख़ुदा के भी घरों में मुहँदेखी तरफ़दारीने अपना डेरा डाल रखा है। इतने पर भी मैं देवालयों के साथ अपना सहयोग क़ायम रखे रहूँ? आस्तिक-नाम-धारी नीच नास्तिकों की पाखण्ड-लीला देखते-देखते, अय मेरे दिल के मालिक, मेरी कमज़ोर आँखों में ख़ून उतर आया है। तेरा अपमान अब तो नहीं देखा जाता। क्यों न मैं विद्रोही हो जाऊँ इन मजहबी डकैतों और ईमान के ठग सौदागरों के ख़िलाफ़? कहाँतक देखी-सुनी जायगी धर्म के पवित्र नाम पर तेरी सत्ता की विचित्र विडम्बना, तेरा यह सार्वभौम धर्म-तिरस्कार!! आँखें देखते-देखते पथरा जायँगी, सुनते-सुनते कान पक जायँगे। एक दिन ठंडे-से भी ठंडा हृदय विद्रोह की आग से जल उठेगा। प्रभो! तेरी सर्वव्यापिनी सत्ता का कैसा बुरा मज़ाक उड़ाया जा रहा

है आज! बड़ों के बड़े-से-बड़े पाप-कृत्य भी तेरी ही ओट में छुपा लिये जाते हैं, और तेरी ही सत्ता के नाम पर छोटे के अच्छे-से-अच्छे सुकर्म भी धूल में मिला दिये जाते हैं! तेरा ही नाम लेकर समाज के बड़े आदमी आसमान पर चढ़ा दिये जाते हैं, और, नाथ, तेरी ही अनकृपा का भय दिखाकर दीन और दुर्बल रसातल में फेंक दिये जाते हैं! मालूम होता है, ईश्वर अब सिर्फ अमीरों के ही काम का रह गया है। इन धर्मात्माओं की सुकृत-सूची से तो यही प्रकट हो रहा है, कि ग़रीबों के लिए तो वह बिल्कुल ही बेकार चीज़ है। धर्म की रू से सिखाया जाता है, कि यदि छोटा आदमी बड़े की सेवा तन-मन-धन से न करेगा, तो वह नरक-गामी होगा, अदीनबन्धु ईश्वर उसे कठिन-से कठिन दण्ड देगा—लिहाज़ा छोटों को चाहिए, कि वे बड़े को अल्लाह ताला से भी बड़ा समझा करें। मौजूदा मज़-हबों का कुछ ऐसा ही इशारा है। बड़े लोग जो कुछ भी कर डालेंगे, वह सब 'ईश्वर-प्रेरित' ही कहा जायगा। छोटे अगर उनके दिव्य कर्मों में किसी प्रकार का अड़ंगा लगायँगे, तो वे अधार्मिक नराधम नास्तिक के नाम से विघोषित कर दिये जायँगे। धर्म और परमेश्वर की कैसी सुंदर व्याख्या हुई है!

जीवितेश्वर! जब बात-बात में इस तरह तेरा तिर-स्कार हो रहा है, तब यहाँ तेरी ऐसी आवश्यकता ही क्या

है ? अप्रत्यक्ष रीति से तो ये महज्जन तुझे गद्दी से उतार ही चुके हैं, अब खुल्लमखुल्ला यह शाही ऐलान क्यों नहीं कर देते, कि—

" आज पुराने सड़े-गले समदर्शी ईश्वर के स्थान पर अमीरपरवर परमेश्वर तख्तनशीन किया गया है ! "

यह धर्म-घोषणा आजही हो जानी चाहिए । धार्मिक संसार में यह सबसे बड़ी विजय कही जायगी। हाँ, विजेताओं का नाम हो जायगा। नाथ! आज के धार्मिक संसार में तेरे रहने योग्य कहीं एक इंच भर भी तो जगह नहीं है। फिर वही बात याद आ रही है । बहिष्कार तो तेरा किया है चतुर धर्म-व्यवसाइयोंने और नाम लिया जाता है उन बेचारे रूस-वासियों का ! बलिहारी ज़माने की इस अनोखी सूझ पर ! वाह ! यह भी एक ख़ासा तमाशा रहा !

अच्छा किया, जो तूने उन माया-मय अड्डों को छोड़ दिया। जहाँ काम ही राम मान लिया गया हो, वहाँ अब तेरा काम ही क्या रहा, मेरे राम ? तेरे पवित्र मठ-मन्दिरों और मसजिदों और चर्चों को ठगों के अधिकार में देखकर हृदय रोने लगता है, विद्रोह की आग भड़क उठती है। तो भी लोग मुझ से पूछते हैं, कि तू देवालयों में देव-दर्शनार्थ क्यों नहीं जाता ? क्या बताऊँ, किस-किस से अपनी ऊल जलूल कहानी कहता फिरूँ ? संभव है, ये लोग मुझे धर्म-

च्युत समझ लें या नास्तिक की ही वह सस्ती-सी उपाधि प्रदान कर डालें! उन के दिये हुए इस महान सम्मान का मैं स्वागत ही करूँगा, मुझे तनिक भी बुरा न लगेगा। मैं धर्मवान् हूँ या धर्म-च्युत, मैं आस्तिक हूँ या नास्तिक, मैं मूर्ति-पूजक हूँ या मूर्ति-निन्दक, इस सब का समझनेवाला तो नाथ, एक तू है, यह भेड़ियाधसान मजहब की पब्लिक नहीं। इन लोगों के दिये फैसले को मैं फैसला ही नहीं मानता। फैसला देनेवाले ये सब होते कौन हैं? पहले खुद अपना ही तो फैसला कर लें। हाँ, इन व्यवस्थापकों से चाहे जैसी व्यवस्था ली जा सकती है। इनकी धार्मिक अदालत के क़ानून का मैं तो क़ायल नहीं। मेरी अदालत है तो तेरा द्वार और मेरा मुंसिफ़ है तो तू। पुरस्कार देगा तो तू, और दण्ड देगा तो तू। मेरे मत का महरम तो, स्वामी, तू है। इन ठग व्यवसाइयों के विरुद्ध मैं क्यों बग़ावत करने पर उतारू हो गया, इसका भेद तो, बस, तू जानता है और केवल तू ही जानता है।

# ३

हे अज्ञेय देव ! कितने वादों और कितने सम्प्रदायों-ने अपने-अपने दायरे में तुझे बाँध लेने का प्रयत्न किया, पर वाहरे खिलाड़ी ! साफ़ निकल गया, आजतक किसी के भी बन्धन में न आया । तुझे बाँधते-बाँधते बुद्धि ही खुद बँध गई । तुझे छूने के लिए तर्क भी दौड़ते-दौड़ते लँगड़ाने लगा । ज्ञान का होश-हवास जाता रहा । दलील दव गई । वेद दाँतों उँगली दवाये रह गये, बेचारे 'नेति-नेति' ही कहते रहे ! शास्त्रों को तो अनेक वार मुँह की खानी पड़ी । संप्रदायों की आँखें तिलमिला गईं । मजहबों की भी तेरे आगे एक न चली । इन सबोंने तेरी नई-से-नई रिसर्च की और अवभी करते ही जा रहे हैं, पर कुछ पूरा न पड़ा । जब किसी जान-कार से पूछा, कि खुदा के वारे में उसने अपने इल्म से क्या जाना, तो जवाव मिला—

'यही जाना, कि अबतक कुछ नहीं जाना !'

तू जहाँ था, अबभी वहीं है और रहेगा भी वहां। तू जो था, अब भी वही है और रहेगा भी वही। पर कहाँ है और क्या है—यही हमारे परिमित ज्ञान के बाहर है। लड़कपने की कोई हद ! खुदाई खोज मेरी ही पूरी और सच्ची है, हर कोई यह दावा कर रहा है ! मेरा दिखाया रास्ता ही पिया से मिला सकता है, हर कोई यह डींग मार रहा है ! क्या कहा जाय इस भोलेपने पर ! किसकी खोज तो सच्ची है और किस की कच्ची, या किसकी पूरी है और किस की अधूरी—इस सब का जाननेहारा तो, हृदय-रमण, एक तू है। तेरे मिलने के कितने कैसे रास्ते हैं इस का भी मर्मी तूही है। क्या रखा है इन दार्शनिक खोजों में और इस मत के रास्ते में या उस मत के रास्ते में ? दिल में तेरे मिलने के लिए तड़प हो, लगावट हो, तो कोई भी रास्ता तेरा हाथ पकड़ा देगा, वर्ना अच्छे-से-अच्छे रास्ते में भी झूठी बनावट ही है। सभी सच्चे हैं और सभी झूठे हैं। तू मिल गया तो सब सच्चे; और परदे की ओट में रहा, तो फिर झूठे तो हैं ही। तेरा दीदार न मिला, तो वह खोज ही किस काम की, वह रास्ता ही किस मतलब का ?

दुनिया बावली है, ख़ासकर यह मजहबी दुनिया। बावली तेरे प्रेम-रसाल का रस तो चुपचाप चूसेगी नहीं,

तेरे बेहद बाग़ के आम गिनती फिरेगी ! बन्दे तेरी बन्दगी तो बजायँगे नहीं, तेरी हस्ती की उधेड़-बुन में उलझे रहेंगे ! प्यासी आँखों को तेरी रूप-सुधा तो पिलायँगे नहीं, ये मूर्ख मतवाले तास्सुब की शराब में मतवाले हुए झूमते-गिरते फिरेंगे ! समझे बैठे थे, कि हम भी तेरी नेह-डगर पर चल रहे हैं, पर निकला वह कोई और ही रास्ता ! अपने आप धोका खाया। गुमराह हो गये। वाद-विवाद में ही बहक गये, सत्य का एक अंश भी हाथ न लगा। हर दीन की ख़ाक छानी, तोभी तेरी खाकसारी हासिल न हुई। पक्ष-पात के कारण किसी भी धर्म का सार-तत्व अनुभव में न आया। और, पक्षपात-शून्य शायद ही संसार में कोई प्रच-लित धर्म हो—मुझे तो याद नहीं पड़ता। मैंने तो जिस किसी दीन को देखा, तास्सुब की ही आग उसमें धधकती पाई। अपने धर्म में जो जितना ही ज़्यादा कट्टर होगा, उतनी ही ज़्यादा उसकी तारीफ़ होगी। कट्टर वह, जो दूसरों को काटने दौड़े। हाँ, पक्का धार्मिक वह, जो सद्भाव और सहिष्णुता को ठुकरा चुका हो।

वेद ही ईश्वर-कृत है, क़ुरान और बाइबिल तो निरी गपोड़बाजी से भरी पोथियाँ हैं—अथवा, बाइबिल या क़ुरान ही खुदा के आशमान से उतरे हैं, वेदों में तो सिर्फ़ गड़रियों के ही गीत भरे पड़े हैं, धार्मिक कट्टरों की बस ऐसी ही सद्धारणाएँ हुआ करती हैं। संसार में आर्य-धर्म ही

सर्वश्रेष्ठ है, म्लेच्छ जाति का भी कहीं कोई धर्म होता है? माना कि, विलियम सत्यवान् और सदाचारी है, पर वह म्लेच्छ पुनर्जन्म-वाद कहाँ मानता है? करीमखाँ कृष्ण-प्रेमी अवश्य है, पर 'शुद्धि' उसकी कहाँ हुई है? रामकिशोर प्रभु यीशु के गिरि-शिखर पर के उपदेशों का परमभक्त तो ज़रूर है, पर दुःख इतना ही है, कि उसका बाक़ायदे 'बपतिस्मा' नहीं हुआ! देवदत्त सन्ध्या-वन्दन और हवन तो विधिपूर्वक करता है, पर बुराई उस महाशय में यही है, कि वह हज़रत मुहम्मद और ईसा की बुराई नहीं करता! नमाज़ और रोज़े की पाबंदी रखते हुए भी महमूदखां किशन की गीता की इज्ज़त किया करता है, कैसे उसको सच्चा मुसलमान कहा जाय? गोपालाचारी कैसा वैष्णव है! शिव-लिङ्ग को वह शठ प्रणाम किया करता है! छिः छिः! इतना भारी विद्वान् वह भवभूति शास्त्री आज जैन-मन्दिर में नास्तिक पार्श्वनाथ का दर्शन कर आया! सारांश, सच्चाई, सहिष्णुता और ईश्वर-भक्ति का कट्टर धार्मिकों के संसार में कोई मूल्य ही नहीं। वहाँ तो तास्सुब से भरी कट्टरता ही धर्म की सच्ची कसौटी है। उदाहरणार्थ, कट्टर आर्यसमाजी वह, जो पैग़म्बर मुहम्मद साहब को 'रँगीला रसूल' के नाम से याद किया करे। मसलन्, कट्टर मुसल्मान वह, जो 'किशन, तेरी गीता जलानी पड़ेगी' की सुरीली सदा गली-गली लगाता फिरे। इसी तरह कट्टर ईसाई वह, जो सेवा-भाव और विश्व-प्रेम

का गला घोंटकर, धर्म की ओट में, राजनीतिक जाल फैलाया करे। और, कट्टर सनातनी वह, जो 'न गच्छेज्जैन-मन्दिरम्' आदि दिव्य धर्म-सूत्रों का पूर्णतः समर्थक हो। कट्टरों की दुनिया में आर्य होना सुगम है, किन्तु आर्यसमाजी होना महान् कठिन है। ईमानदार होना तो एक मामूली-सी बात है, पर मजहबी मुसल्मान होना ज़रा टेढ़ी खीर है। विनीत सेवक या दयालु प्रेमी होना तो बाएँ हाथ का खेल है, पर कट्टर क्रिश्चियन होना हर किसी के बूते का काम नहीं। मतलब यह कि, दीन की बौखलायी हुई दुनिया में प्यार करनेवाले 'मनुष्य' का मूल्य नहीं, वहाँ तो काटनेवाले कट्टर 'जानवर' की इज्ज़त है। वहाँ सरल सहृदयों की नहीं, बल्कि कुटिल कट्टरों की घनी आबादी है।

अब शान्ति और आनन्द ऐसी अवस्था में कहाँ मिल सकता है? धर्मान्ध जगत् में लोगों को रगड़े-झगड़े से ही फ़ुर्सत नहीं है। जहाँ बात-बात में एक दूसरे का गला घोंट दे, मसजिद और बाजे के सवाल पर सिर-फुड़ौवल होने लगे, पीपल की एक डाल पर ही खूनखच्चर हो जाय या एक धार्मिक दीवार के बँटवारे पर ही म्यान से तलवारें खिंच जायँ, वहाँ सुख और शान्ति का सपना देखना मूर्खों के राज्य में विचरण करना नहीं तो क्या है? धर्म के पवित्र क्षेत्र में पक्षपात का विषाक्त वृक्ष जड़ जमा चुका है। तास्सुब का दूर होना बहुत मुश्किल है। नाथ! तूही इन

समस्त प्रचलित धर्मों का आमूल संशोधन करे तो करे, नहीं तो यह पथ-भ्रष्ट संप्रदाय-समूह मानव-समाज को एक-न-एक दिन ले डूबेगा। संकीर्णता तो अब अपनी सीमा से भी आगे निकल चुकी है। सर्वात्मन्! तेरी विश्व-व्यापकता को तो लोग भूल ही गये हैं। सर्वत्र हृदय-हीनता का ही साम्राज्य है। हाथ की उच्चता, मस्तक की नम्रता और हृदय की विशालता का तो मानों कोई चिह्न ही नहीं रहा है। हमारे भीतर कितना ओछापन आ गया है! लड़ते-झगड़ते तो आपस में हम लोग हैं, पर चोटें सब तेरे ही ऊपर पड़ती हैं। मंदिर तोड़े जाते हैं तो तेरे और मसजिद गिराई जाती है तो तेरी। हिन्दू मारा गया तो तेरा ही एक पुत्र गया, और मुसलमान का खून हुआ तो तेरा ही एक बेटा जान से हाथ धो बैठा। तुझ पर कैसी लाठियाँ पड़ रही हैं! कोई तेरे दाहने हाथ पर चोट करता है, तो कोई बाएँ हाथ पर। मूर्ख जानते हुए भी यह नहीं जानते, कि दोनों हाथ हैं तो परमपिता विराट् पुरुष के ही। तूने कब यह आज्ञा दी, कि तलवार के ज़ोर से मजहब फैलाया जाय? विचार-धारा किसी की चाहे जिधर बह रही हो, पर अपनी जाति-संख्या बढ़ाने की ही दृष्टि से उसकी शुद्धि कर ली जाय, भगवन्, इस प्रकार के धर्म-प्रचार से क्या तू सहमत है? राजनीतिक शतरंज के खेल में धर्माज्ञाओं का दाव-पेच लगाना भी

क्या तूने ही इन, संप्रदायवादियों को सिखा दिया है? कट्टर धर्म-धुरन्धरों का तो यही दावा है, कि वे जो कुछ करते हैं, वह सब ईश्वर ही की प्रेरणा से करते हैं। पर यह तो, अन्तर्यामी, तू ही जानता होगा, कि वह तेरी प्रेरणा होती है या उनकी वासनाओं की प्रेरणा!

प्रभो! तेरी रची सुन्दर सृष्टि को नष्ट-भ्रष्ट करके ही शायद सांप्रदायिक द्वेषवादी दम लेंगे। इस जगद्व्यापी विद्वेष का लय अब महाप्रलय में ही होगा—ऐसा जान पड़ता है। इस विद्वेषने ही कल्याणकारी धर्म का ध्वंस किया, इसीने सामाजिक संघटन को छिन्न-भिन्न कर दिया और इसीने हमारी स्वर्ग-श्रेष्ठ पृथिवी को नरक से भी निकृष्ट बना दिया है। इसीने दम्भ-पूर्ण स्वार्थ की सृष्टि की, और इसीने ईश्वरीय सत्ता का तिरस्कार करके हमारा आत्म-पतन कराया। इस दुष्ट के अनेक रूप हैं। कहीं धर्म-विद्वेष फैल रहा है, कहीं वर्ग-विद्वेष फूल रहा है और कहीं वर्ण-विद्वेष फल रहा है। द्वेष की आगने प्रेम की सुन्दर फुलवारी जलाकर ख़ाक कर दी है। इस कलह-प्रिय विद्वेषने बुद्धि और भावना को आपस में लड़ा दिया है। दोनों ही क्षत-विक्षत हो गयी हैं। एक अहंकार-व्याधि से पीड़ित है और दूसरी कुटिल दंभ के आघात से। अहो बलीयसी विद्वेष-महिमा!

लीलामय! तेरे उद्यान में ऐसे भी कुछ कोकिल कूक

चुके हैं, जिनकी कूक से निकली हुई सत्य और सौन्दर्य की स्वर-लहरी आज भी हमारे हृदय को विलोड़ित कर रही है। उनकी सरल कूक संसारने सुनी, पर उपेक्षा से। श्रेष्ठ कलाकार! तू उसे सुनकर मुस्कराया, पर अपनी भूल तत्क्षण स्वीकार करली। विद्वेष के कंटकित काननमें वह कोकिल-कूक व्यर्थ ही प्रतिध्वनित हुई। कौन जाने, माली के ही इशारे से या कैसे, उन भोले प्यारे पक्षियों की गर्दन मरोड़ दी गई। बेचारे खत्म कर दिये गये। सहिष्णुता पर द्वेष की विजय हुई। शैतानने खुदा को दबा दिया—मालूम तो कुछ ऐसा ही हुआ। बुद्धने दुःख-पीड़ित विश्व को दयापूर्ण सहानुभूति का अमित दान दिया, बदले में उस शाक्यमुनि को नास्तिक की उपाधि मिली! ईसाने कोढ़ियों की सेवा की, पतितों को छाती से लगाया, और इसका प्रायश्चित्त उसे अपने रक्त से करना पड़ा! उस मस्ताने मंसूरने इस्लाम के तास्सुब को कुचलकर 'अन् अल् हक़' की ब्रह्म-ध्वनि प्रचारित की और धर्मान्ध मुल्लाओंने उस ब्रह्मर्षि के रुधिर से अपनी सूली रँग डाली! यार लोगोंने सरमद फ़कीर को भी शहीद बना दिया! विद्वेषियोंने उसका भी सिर उतरवा लिया। पर वाहरे मस्त सरमद! सिर उतारते हुए आप फ़रमा रहे हैं—

"उस शोख़ने, जो मेरा यार था, सिर शरीर से जुदा कर दिया—अच्छा किया! किस्सा ख़त्म हुआ, वर्ना भारी सिर-दर्द था, जाता रहा।"

सरमद का सिर-दर्द चला गया और विद्वेषी धर्म-व्यवसाइयों का दर्दे जिगर जाता रहा। एक काँटा कसकता था, वह निकल गया। अच्छा हुआ; सरमद के कारण इस्लाम संकट में पड़ गया था, अब निकल आया, साफ़ बच गया। सफल हो गई एक ब्रह्मवादी की पुण्यहत्या। उस दयानन्दने भी धर्म और समाज के अगुओं के आगे कुछ बे-तुकी-सी हाँकी थी, जिस के लिए उसे काँच-मिला दूध पीना पड़ा! यह इज़्ज़त दी जाती है, प्रभो, तेरे सच्चे सेवकों को। यह पुरस्कार मिलता है तेरे ऊँचे प्रेमियों को। और यह सम्मान और यह पुरस्कार उन्हें देता कौन है? उसी परम पवित्र धार्मिक संसार के न्यायी प्रतिनिधि!

ईसा, सुकरात, मंसूर, सरमद या दयानंद बचाना चाहते, तो अपने प्राण बचा सकते थे। अफ़सोस, कि वे मजहब के वकील न हुए। उन्होंने उस तर्क से काम न लिया, जो धर्म को अधर्म और अधर्म को धर्म सिद्ध कर देता है। जान पड़ता है, वे लोग धर्म के क़ानून से अनभिज्ञ थे—वह क़ानून, जो सियाह को सफ़ेद और सफ़ेद को सियाह कर सकता है। वे तेरे रहस्य का सन्देश गली-गली योंही सुनाते फिरते थे। वह विश्व-प्रेम का विचित्र सन्देश कट्टरों को न रुचा। धार्मिक राज्य-व्यवस्थापकों के कान खड़े हो गये। उन रसीदा संतों के रहस्यमय शब्दोंने उन्हें एक ज़ोर का धक्का लगाया। मठ और मन्दिर उस

वज्राघात से काँप उठे। सत्ताधारियों के होश उड़ गये। राज-सिंहासनों की जड़ हिल गई। एक भूकम्प-सा आ गया। दीन औ' ईमान के सौदागरों से चुप न रहा गया। कमर कसकर तैयार हो गये उन काफ़िर फ़कीरों की वाहियात हलचल कुचल देने के लिए। उन्हें सफलता भी मिली अपने धार्मिक षड्यंत्रों में। कौन जाने, उन विद्वेषियोंने ही उन संतों के खून से अपने-अपने दामन रँगे, या भगवन्, तूनेही अपने प्यारे और भोले बच्चों को बौखलायी हुई दुनिया की हवा का उलटा रुख देखकर अपनी प्यार-भरी गोद में उठा लिया। कुछ हो, प्रेम के शब्द-रत्न बिखरनेवाले लामजहब संतों की अंत में होती यही दशा है। अलख जगानेवाले उन प्रेमी जोगियों की झोली में, बस, तिरस्कार और मृत्युदण्ड की ही भीख डालकर हम लोग पुण्य और धर्म कमाया करते हैं। यही अबतक होता आया है और यही सदा होता चला जायगा। प्रकृति के इस नियम में न कभी कोई संशोधन हुआ है, न होगा। विश्व के धार्मिक इतिहास में यह एक ध्रुव सत्य है।

अब प्रार्थना यह है, कि अपने अपमानित, तिरस्कृत और दंडित जनों के बीच मुझे भी, नाथ, ले चल। उनके बीच में, जो चुपचाप तेरेही दिखाये त्याग-मार्ग पर चल रहे हों—कोई पर्वा नहीं, कि वे धर्म-भ्रष्ट कहे जाते हों या समाज-च्युत। मैं उन ख़ुदमस्तों के चरणों की धूल अपने

मस्तक पर चढ़ाना चाहता हूँ, जिनकी न जाति का पता हो, न धर्म का, जो समाज के सज़ायाफ़्ता हों, धर्म के ठुकराये हुए हों। वे कुछ ऐसे बहके हुए हों, कि मंदिर में नमाज़ पढ़ते हों, मसजिद में कीर्तन करते हों, गिरजे में आरती उतारते हों,। मैं तो अब ऐसे ही गुदड़ी के लालों की कदम-बोसी करना चाहता हूँ, जो तेरी खोज में शास्त्रार्थ को छोड़ चुके हों, तर्क-श्रृंखला को तोड़ चुके हों। जो राम औ' रहीम को, बुद्ध और ईसा को अपनी बेखुदी की मस्ती में एक ही नज़र से देखते हों, कितने होंगे ऐसे सच्चे आस्तिक? घृणितों और दलितों की सेवा ही जिनकी दृष्टि में ईश्वर-सेवा हो, कहाँ होंगे ऐसे सच्चे सेवक? जहाँ भी हों तेरे ऐसे दुलारे आत्म-संतोषी संत, मुझे भी वहीं भेज दे उन के पैर पलोटने के लिए, उन के चरणों की धूल अपनी पीर-भर आँखों में मलने के लिए।

४

अब तो यह शव है, शिव नहीं। आज के प्रचलित धर्म का प्राण-वायु निकल गया है। क्षयरोग से इस की मृत्यु हुई है। यह मुर्दा मजहब हमारा क्या भला करेगा? इस शव को हम कबतक छाती से लगाये बैठे रहेंगे? इस की अन्त्येष्टि तो करनी ही होगी। पर, थोड़ा और ठहर जायँ। हानि ही क्या है, यदि अन्त्येष्टि-संस्कार के पहले 'शव-मन्थन' कर डालें? हमें आज यह अशुभ कार्य भी करना होगा। मुर्दे मजहब से, एक बार मथकर देखें, क्या सार निकलता है। पुराकाल में ऋषियोंने अत्याचारी वेण का शव-मन्थन ही तो किया था। पौराणिक कथा के अनुसार उसके शव में से महान् उद्धारक पृथु निकला था। इसी प्रख्यात पृथु के न्यायशासन से पृथिवी का नाम सार्थक हुआ। संभव है, इस सद्धर्म-शून्य युग में हमारी यह विश्व-क्रान्ति भी हमें कोई उद्धार का मार्ग दिखा जाय। धार्मिक जगत् में विप्लव करना ही होगा, या वह होकर ही रहेगा। यह भी संभव है, कि यह शव ही शिव में परिणत होकर पुनः ताण्डव-क्रीड़ा करने लग जाय। कौन देख आया है, लीलामय तेरी अदृष्ट लीला को!

आज के इन समस्त प्रचलित धर्मों का मानव-जीवन से शायद उतना ही संबंध होगा, जितना कि किसी वन्ध्या का अपने प्यारे पुत्र से। सचमुच आज का धर्म जीवितों का धर्म नहीं है। इस में है क्या? वही विकृत मंद मस्तिष्क और नीरस निस्पन्द हृदय। जीवन की जटिल समस्याएँ हल हों तो कैसे? अध्यात्म का नाम तो हम हमेशा लेते हैं, पर सत्य से अभी कोसों दूर पड़े हैं। फिर हम क्यों शिकायत करें अशिव-अकल्याण-की? ईश-उपासना की साधना तो हृदय से कभी की ही नहीं। यह कहना झूठ है, कि हम ललित कलाओं के प्रेमी हैं। ऐसे ही होते, तो कभी के हम सुन्दरतम के निकट पहुँच गये होते। अब कैसे हम अपने प्राण-शून्य जीवन में 'सत्यं शिवं सुन्दरम्' का सामञ्जस्य देखें? हमने आजतक अपमान ही तो अपने जीवन का किया है। बुद्धि का अपमान हमने किया, हृदय का अपमान हमने किया और आत्मा का भी अपमान हमींने किया। इन्हीं उपकरणों से तो जीवन का निर्माण होता है। ऐसे तुच्छीकृत उपकरणों के समूह को हमने धार्मिक जीवन का नाम देकर, परमात्मन्, तेरी सत्ता का केवल उपहास ही तो किया है! जिस के द्वारा तूने बुद्धिवाद और अनासक्तिवाद का अपूर्व उपदेश किया, उस गीता का दिव्य सन्देश हमारे कानोंतक कभी पहुँचा ही नहीं। सत्यनारायण की कथा-जितनी भी हमने गीता की इज़्ज़त नहीं की। बुद्धि की खूब अवहेलना

हुई । बुद्धि को इस अनध्यात्म-युग में अहङ्कार-परिच्छिन्न आश्रय मिला भी तो क्या ? हम अक्ल के दुश्मनोंने धर्म के बाजार में कुछ खरीदा तो, बस, एक अन्ध पक्षपात ही । और करते क्या, हमारी बुद्धि की पहुँच ही वहाँ तक थी । यह तो हुई हमारी बुद्धि की बात; अब हृदय की अत्यन्त अपमानित दशा को हम क्या कहें ? दिल ही नहीं, दिल की बीती क्या बतायँ ! हृदय में स्नेह-रस की तो एक बूँद भी नहीं है । विषय-वासनाओं की आगने एकदम नीरस करके ही इसे छोड़ा है । यह सूखा हुआ दिल रेगिस्तान को भी मात कर रहा है । हाँ, कहाँ है इस में वह कृष्ण का प्रेम, बुद्ध की दया और ईसा की सेवा ? हृदय में कभी कर्म-शून्य कुछ कोमल वृत्तियाँ जागीं भी तो क्या ? कभी-कभी पाप-जनित दुर्बलताओं से भी तो हमारी अन्तर्वृत्तियाँ कोमल हो जाया करती हैं । किन्तु, हे सुन्दरतम ! ऐसी निर्जीव कोमल वृत्तियों की धुँधली आँखों से तेरा सुखद सौन्दर्य न अबतक दिखाई दिया है, न कभी दिखाई देगा । यह दुर्गति हुई है हमारे स्नेह-शून्य हृदय की ! अब, आत्मा हमारी कैसी होगी, यह तो हमारी बुद्धि-शून्यता और हृदय-हीनता से ही प्रकट हो गया होगा । जैसे हमने धर्म और ईश्वर को अपने संकीर्ण स्वार्थ के साँचे में ढाल रखा है, उसी तरह अपनी आत्मा को भी हमने झूठी अहन्ता में परिणत कर लिया है । हमारी नज़र में आज अपना मतलब तो मजहब है,

ख़ुदी ही ख़ुदा है और नफ़्स ही अपनी आत्मा है। लगावट तो नहीं, पर बनावट हमारे पास अब भी एक बड़ी चीज़ है। बिना ही रूह के हम से ऊँची-से-ऊँची रूहानी बातें जो चाहे सुनले। बिना ही हक़ के हम से अच्छी-से-अच्छी हक़ीक़ी बहस चाहे जो कराले। हमारी कुल धर्म-संपत्ति बस इतनी ही है। आश्चर्य यही है, कि हम बिना प्राणों के भी साँस ले रहे हैं, बिना हृदय के भी प्रेम और भक्ति के रस में सराबोर हो रहे हैं, और बिना बुद्धि के भी धर्म का व्यवसाय बख़ूबी चला रहे हैं! किमाश्चर्यमतः परम् !!

यह है हमारा बुद्धि-धर्म, यह है हमारा हृदय-धर्म और यह है हमारा आत्म-धर्म। पर, वास्तव में, जीवित धर्म के क्या ऐसे ही लक्षण हुआ करते हैं? 'हाँ' कह देने को मन नहीं होता। और सब ठीक है, बस, सिर्फ़ जान ही की कमी है। आँखों के आगे इसे रखे-रखे चाहे जबतक देखते रहें, पर इस ठंडे मुर्दे से काम कुछ न निकल सकेगा। इसलिए इसे जला देना ही अब अच्छा होगा। रोते-धोते अन्त्येष्टि कर ही डालें अपने प्यारे निस्सत्व धर्म की। हाँ, मोह-ममता लिए कबतक बैठे रहेंगे? पर, अन्त्येष्टि संस्कार के पूर्व 'शव-मन्थन' तो एकबार करना ही होगा।

उन दिनों धर्म की नसों में त्याग का उष्ण रक्त दौड़ता था। अनासक्ति की अमृत प्राण-शक्ति इसे स्वयं भगवान्‌ने

दी थी। त्याग और अनासक्ति की रक्षा हम कायरों से न हो सकी। देखना है, अब इसका मन्थन करते बनता है या नहीं। भावुकजन शायद शव-मन्थन करने को राज़ी न हों। उन्हें निर्जीव धर्मों को शव कहना अच्छा न लगेगा। ख़ैर, हज़ारों-लाखों वर्षों का रखा हुआ इसे दही समझ लिया जाय। धर्म का दूध जमकर ऊपर से मानों पत्थर हो गया है, पर अन्दर-ही-अन्दर सड़ चुका है। न सही शव-मन्थन, दधि-मंथन तो भावुकजन हमारे साथ मिल-कर करेंगे? कोई योग दे या न दे, पर कृष्ण! तू हमें यही स्पष्ट आज्ञा दे रहा है, कि हम लोग धर्म के इन समस्त प्रचलित अंगों को मथकर तेरे प्रीत्यर्थ एक नूतन नवनीत निकाल लें। प्यारे गोपाल, तू चाहता भी तो नित्य नूतन नवनीत है। तेरी सामयिक आज्ञा का पालन हम करेंगे—पालन करना ही होगा। जीवन-संग्राम में हम अमर विजय चाहते हैं, तो एक जीवित विश्व-धर्म खोजना ही होगा। रूठे हुए मालिक! उसी नवनीत का नज़राना देकर हम तुझे मना सकेंगे, रिझा सकेंगे। हम ऐसी भेंट तेरे चरणों पर चढ़ाना चाहते हैं, देवाधिदेव, जो साधारण जनता की तैयार की हुई हो। वह मनुष्य-निर्मित हो; न पशु-निर्मित हो, न देव-निर्मित। हमें विश्वास है, तू अपनी मधुर मुस्कान के मोती हमारी उस भेंट पर ज़रूर बिखेर देगा। यदि विप्लव-युग की हमारी उस नव भेंट को, हे सुन्दरतम,

एकबार भी तूने अपनी मीठी मुस्कान से छू दिया, तो हम धर्म-भ्रष्ट सामान्य सेवक सचमुच कृतकृत्य हो जायँगे। नाथ! अब तो तू यही आशीर्वाद दे, कि हमारा विश्व-धर्म तेरे पतित-पावन चरणों की अभय छाया शीघ्रही अपने अवनत मस्तक पर धारण करे। कह दे, वरद-श्रेष्ठ, एकबार 'एवमस्तु।'

# ५

विश्वेश ! तेरा संकेत जिस धर्म की ओर हुआ है, वह विश्व-धर्म न तो नूतन ही होगा, और न पुरातन ही। विश्व उस सामान्य धर्म की साधना करता हुआ नवीनता में प्राचीनता, और प्राचीनता में नवीनता देखेगा। हाँ, उसमें असाधारण कुछ न होगा। परलोक-जैसी कल्पना के लिए उसमें स्थान न होगा। न तो उसमें नरक का भय होगा, और न स्वर्ग का लोभ। साधारण सत्य में असाधारण कल्पना का क्या काम? जन्नत की हक़ीक़त जानते हुए भी यह कहकर अपने आप को तो न ठगना होगा, कि दिल के खुश रखने को यह एक अच्छा-सा ख़याल है! कबतक दिल को इस ख़याली खिलवाड़ में उलझाये रहेंगे! स्वर्ग आख़िर है क्या? कभी न ख़त्म होनेवाली हमारी विलास-मयी वासनाओं का एक मायावी फ़िल्म। अपना दिल

ख़ुश कर लेने को जैसे जन्नत का ख़याल अच्छा है, वैसे ही किसी ग़रीब का गिरा हुआ दिल दुखा देने को जहन्नुम का भी ख़याल ख़ूब है! मजहब के व्यवसाइयों के हाथ में नरक एक महान् अस्त्र है, इसमें सन्देह नहीं। अस्तु; धर्म के उस भावी स्वाभाविक संस्करण में यह सब न होगा।

उस में नवसंस्कृता प्राचीनता ही तो होगी। प्रज्ञा से प्राचीन और क्या हो सकता है? उस विश्व-धर्म की साधना हम प्रज्ञा के ही द्वारा करेंगे। आश्चर्य! स्थितप्रज्ञ के लक्षणों का, गीता में, हम सभी नित्य पारायण करते हैं, पर प्रज्ञा को मानों भुला ही बैठे हैं। बुद्धि-स्वातंत्र्य को क़ैदख़ाने में रखकर हम आज स्वाधीनता की घोषणा कर रहे हैं! विलक्षण है हमारी बुद्धि-पूजा! ज़रूर यह काम हम करेंगे और इसे करना ही चाहिए, क्योंकि कुछ सदियों से हमारे यहाँ यह होता आया है! कैसी लचर दलील है! बुद्धि की अवहेलना करनेवाली यह सनातनी व्याख्या विश्व-धर्म की साधना में काम न दे सकेगी। माना कि, धर्मशास्त्र प्राचीन हैं, पर शास्त्रों की जननी प्रज्ञा तो उन से भी प्राचीन है। अतः विश्व-धर्म में प्रज्ञा को आदर पहले दिया जायगा, और शास्त्रों को पीछे। यही तो उसकी पुनीत प्राचीनता होगी।

प्राण-शक्ति उस में भावना की होगी—वही, ज्ञान और कर्म की अविरोधिनी भक्ति-भावना। वही, वासना को लात

मारकर साधना को आलिङ्गन देनेवाली अध्यात्म-भावना। भावना ही तो सत्य में अक्षय सौन्दर्य की सृष्टि रचेगी। भावना को सुन्दर विश्व-विभूतियाँ देखते-देखते हम थक जायँगे, तथापि तृप्त न होंगे। उस सात्विक अतृप्ति में ही तो अनन्त आनन्द है। कैसे-कैसे सुन्दर भाव-चित्र विश्व-धर्म के महान् मन्दिर में देखने को मिलेंगे! अहा!

यह राज-राजेश्वर पुरुषोत्तम राम ग़रीब गुह को गले से लगाये खड़े हैं। सुरसरि की धवल धारा इन दोनों मित्रों की प्रेमाश्रु-धारा को क्या पा सकेगी? धन्य ग़रीब-निवाज राम!

सनातन-शूद्रा शबरी के मलिन हाथों से अयोध्या के पुण्यश्लोक राज-कुमार जूठे बेर कैसे प्रेम-भाव से खा रहे हैं! वैदिक यज्ञ क्या इस अकिंचन आतिथ्य से भी अधिक पवित्र है? धन्य पतित-पावन राम!

वह सत्यवीर सम्राट् हरिश्चन्द्र श्मशान में सम्राज्ञी शैव्या से वत्स रोहिताश्व का आधा कफ़न किस दृढ़ता से माँग रहा है! कर्त्तव्य की वेदी पर कैसा अपूर्व मोह-मेध रच रखा है इस आदर्श राज-दम्पतिने!

यही प्रेमावतार कृष्ण हैं। दीनातिदीन सुदामा के धूल-भरे पैरों को आप अपने प्रेमाश्रुओं से ही धो रहे हैं। मित्र-सेवा का यह अनुपम भाव-चित्र है।

अनासक्ति योग के आदि प्रवर्त्तक यही पार्थ-सारथि

हैं। वासुदेव के गीता-सन्देश में ही तो विश्व को क्रान्ति-शान्ति का समन्वय, वरदान के रूप में, मिला है।

इस चित्र में भगवान् बुद्धदेव समाज-तिरस्कृता एक वेश्या के हाथ से भिक्षा-ग्रहण कर रहे हैं। धन्य शाक्य मुनि की यह आदर्श पतित-पावनता!

यह मसीह ईसा पतितों को उठा रहा है, कोढ़ियों के घाव धो रहा है। फिर परमपिता का वात्सल्य-भाजन क्यों न हो विश्व-वन्दनीय मरियम-कुमार?

ऐं! जन-सेवा का यह प्रतिफल! अपने रक्त से यह वही महात्मा ईसा सूली पर रँग चढ़ाने को खड़ा है। तभी तो उसके बलि-दान का पवित्र 'क्रास' आत्म-शान्ति का द्योतक कहा जाता है।

ज़र्रे-ज़र्रे में अपने यार की सूरत देखनेवाला वह मस्त मंसूर क़त्लगाह में खड़ा प्यारी सूली को बोसे दे रहा है। उसके ख़ून की हर बूँद से 'अन् अल् हक़' का नक़्श बनता जाता है।

और, यह दर्द-दीवानी मीरा अपने प्यारे सजन का चरणोदक समझकर ज़हर का प्याला पी रही है। इस पगली के हृदय के गीत आज भी हमारे जीवन के प्रेम-प्रान्त में प्रतिध्वनित हो रहे हैं।

यह! ला-मजहब रसीदा सरमद अपने शरीर को प्रेम-मद-माती तलवार से लिपटाने के पहले प्यारे जल्लाद

से मानों कह रहा है-" आ, आ, प्यारे ! तेरे क़ुर्बान जाऊँ; जिस सूरत में भी तू आवे, मैं तुझे खूब पहचानता हूँ।"

और, यह खादी की लँगोटी लगाये ग़रीबों की गाँठ का परमधन गांधी दलित अछूतोंके बच्चों को अपनी गोद में बिठाये प्यार कर रहा है। पास ही उसका दीन-बन्धु चरखा रखा हुआ है। क्यों न वृद्ध भारत का कायाकल्प हो जाय तपोधन गांधी के मोहन-मंत्र से ?

'विश्व-धर्म', के मन्दिर की यह चारु चित्रावली मानव-हृदय की एक अक्षय सम्पत्ति होगी। कर्म-पथ के साधक इस चित्रावली में अपना जीवन-लक्ष्य अंकित देख-कर कृतार्थ हो जायँगे।

वह मन्दिर सार्वजनिक होगा, सबका होगा। वह भिन्नता में अभिन्नता का दर्शन करायेगा। नक़शा एक नया-सा होगा। मंदिर पर शिखर भी होगा, गुम्बद भी होगा और स्टीप्ल भी होगा। उसपर कलश भी होगा, पंजा भी होगा और क्रास भी होगा। सत्य का सर्वत्र वास है, अतः उपासना के समय पूरब-पच्छिम का कोई झगड़ा न रहेगा। अल्लाह किस तरफ़ नहीं है ? राम ही की तो सारी दिशाएँ हैं। मन्दिर के हर कोने में काशी होगी, और हर कोने में क़ाबा। वहां के साधक प्यारे पवित्र पत्थरों को चूमेंगे भी और दण्डवत् प्रणाम भी करेंगे। विश्व-मन्दिर का भगवान्

सदियों से रूठा हुआ है न ? साधक उसे मनायँगे, रिझायँगे, हज़ार बार उठेंगे, बैठेंगे, झुकेंगे-यह तो होगी नमाज़; और सौ-सौ दण्डवत्-प्रणाम करेंगे, आरती उतारेंगे-यह होगी ईश पूजा। शाम-सवेरे प्रार्थना भी हुआ करेगी सभी पुरानी-नयी भाषाओं में। प्रार्थना के मंत्र संस्कृत-प्राकृत में भी हैं अरबी-फ़ारसी में भी हैं और लैटिन-अंग्रेजी-जरमन आदि भाषाओं में भी वैसे ही हैं। अरे, प्रार्थना की भाषा तो हृदय की भाषा है। वहाँ अपने-अपने अन्तस्तल से निकली हुई प्रार्थनाओं से सभी तुझे मनायँगे, सभी तुझे रिझायँगे। भगवन् ! तेरा वह अजीब-सा मकान मन्दिर, मठ या विहार भी कहा जायगा, मसजिद के भी नाम से पुकारा जायगा, और चर्च का भी वही काम दिया करेगा। वहाँ हमहमा न होगा, तू-ही-तू होगा। ऐसी होगी उस विश्व-धर्म के मंदिर की कुछ-कुछ रूप-रेखा। नक़शा आँखों के सामने है ही। मसाला सब जुट ही गया है। खड़ा भर करना है। सो, उसे तूही खड़ा करेगा। साधकों को तेरा ही एक सहारा है। प्रभो ! ध्वजारोपण-संस्कार तो तुझे ही अपने हाथ से करना होगा। वह सफ़ेद झंडा मजहब का नहीं, ईमान का होगा।

सक्रिय ज्ञान और सज्ञान कर्म का साधन प्रत्येक साधक के लिए अनिवार्य होगा। अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष के समन्वय-पथ पर ही हमें अब अपना जीवन-रथ ले

चलना होगा। वहाँ लोक-सेवा ही कर्मयोग की पराकाष्ठ मानी जायगी। ख़िदमत करनी होगी, ख़ुशामद नहीं। जनसाधारण की निष्काम सेवा करते हुए ही हम सृष्टि-निर्माता के सच्चे स्नेह-भाजन बन सकेंगे। कर्मवाद का आदर करते हुए भी साधक अपनी कमज़ोरियों का लेखा, मेरे न्यायाधीश, तेरे पैरों के पास रख दिया करेंगे। तुझ से पर्दा न रखा जायगा। सामर्थ्य दे, कि हम सब असमर्थ साधक अपना-अपना पर्दा हटाकर तुझसे क्षमा की भीख माँग सकें।

हाँ, विश्व-धर्म में स्त्री का वही स्थान होगा, जो पुरुष का। अमीर जहाँ बैठेगा, ग़रीब भी वहीं बैठ सकेगा। न कोई ऊँचा माना जायगा, न कोई नीचा। मत-विद्वेषी, वर्ण-विद्वेषी और वर्ग-विद्वेषी धार्मिक एवं सामाजिक क़ानूनों के बनानेवाले न होंगे। अदालतों में धर्म की दुहाई न दी जायगी, ईमान का सौदा वहाँ तय न किया जायगा। मत-भेद तो होगा, पर प्रेम-भाव में कोई अन्तर न आने पायगा। आत्म-समता के सूत्र में विषमता के विविध मोती गुँथे रहेंगे। सन्देह और भय का स्थान विश्वास और प्रेम ले लेंगे। कैसा कंचन बरसेगा उस दिन पृथिवी पर, जिस दिन मनुष्य मनुष्य पर विश्वास करने लग जायगा! विश्व-धर्म ही वह दिन हमारे समीप ला सकेगा।

शुभारम्भ हो गया है। अचलायतन की दीवारें गिराई

जा रही हैं। क़ैदख़ाने के वज्र-ताले खोले और तोड़े जा रहे हैं। मत-मजहबों की अँधेरी और गन्दी कोठरियों में कुछ-कुछ प्रकाश आने लगा है। अब कट्टरता के मारे दम न घुटा करेगा। हमें भी खुले आसमान के नीचे आज़ादी की हवा मिलेगी। जगतपिता! जिस दिन हम सब बच्चे तेरी गोद में खूब किलक-किलककर खेलेंगे, उसी दिन हमारी अनेक युगों की असफल साधना सफल होगी।

बस, तो अब चलो—

विश्व-धर्म की शरण में;

चलो, सब मिलकर उपासना करें—

विश्व-धर्म के मन्दिर में;

चलो, हम सब साधक प्राण-पण से लग जायँ—

विश्व-धर्म के प्रचार में;

चलो, एक स्वर में बोलते चलें—

विश्व-धर्म की जय।

# हमारी प्रकाशित कुछ पुस्तकें

## मंदिर-प्रवेश

[ रचयिता-श्रीवियोगी हरि ]

पुस्तक दलितोद्धार पर लिखी गई है। अछूत द्वारा की गई प्रकार और प्रभु के उद्धार के पद पढ़ते ही बनते है। पुस्तक का मूल्य केवल ।) है।

## जविन-युद्ध

[ लेखक-प्रोफ़ेसर देवकीनंदन ' विभव ' ]

संसार में नित्य-प्रति देखने में आता है कि कोई थोड़े परिश्रम के करने से सफल होता है, तो कोई कठिन-से-कठिन परिश्रम करते हुए भी कृतकार्य नहीं होता। प्रत्येक प्राणी का जीवन उसके लिये एक युद्ध-सा होता है। इस युद्ध में किस ढंग पर मोर्चा लेने से कृतकार्य हो सकते हैं, इस पुस्तक में इसी का विवेचन बड़ी ही ओजपूर्ण और सरल भाषा में किया गया है। साथ ही संसार के आदर्श पुरुषों के वचन और जीवन-घटनाओं के उदाहरण भी दिए गए हैं, जिससे पाठक विषय को बड़ी सरलता से समझ सकते हैं। प्रत्येक नवयुवक और नवयुवतियों को इस पुस्तक की एक-एक प्रति अवश्य मँगाकर पढ़नी चाहिए। सी० पी० प्रान्त के शिक्षा-विभाग ने अपने सभी स्कूलमें इनाम और पुस्तकालय के लिये इसे स्वीकृत भी कर लिया है। मूल्य केवल १)।

